Printed by
Swami Tribhuvandas Shastri,
Shree Ramananda Printing Press,
Kankaria Road,
Ahmedabad 22.
and published by
**Dalsukh Malvania**
Director
L. D. Institute of Indology
Ahmedabad 9.

FIRST EDITION
June, 1975

"Published with the Financial assistance from the Government of India, Ministry of Education and Social Welfare (Department of Culture).

PRICE RUPEES 16

# प्राचीन गूर्जर काव्य सञ्चय

संपादक

डॉ. ह. चू. भायाणी

श्री अगरचन्द नाहटा



प्रकाशक

लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्यामंदिर अमदावाद - ९

# प्रधान संपादकीय

डॉ. हरिवल्लभ भायाणी और श्री अगरचंद नाहटा द्वारा संपादित 'प्राचीन गूर्जर काव्य संचय' काव्यरसिकों और भाषाशास्त्रिओं के अध्ययनार्थ प्रकाशित किया जाता है। गुजरात और राजस्थान के जैन भंडारों में जो साहित्य सुरक्षित हुआ है उसमें संस्कृत–प्राकृत–अपभ्रंश भाषा के ग्रन्थों को ही स्थान मिला है ऐसा नहीं है किन्तु उनमें आधुनिक गुजराती और राजस्थानी भाषा के पूर्वज साहित्य का भी समावेश है। यह हमारा सौभाग्य है कि आधुनिक भाषा के विकास को स्पष्ट करने के लिए १४ वीं शती से ले कर १९ वीं शती तक लिखे गये ग्रन्थों की उपलब्धि हमें होती है।

प्रस्तुत संग्रह में प्रायः १३ वीं शती के विविध प्रकारों की कृतिओं का संग्रह किया गया है। काव्य की दृष्टि से सभी महत्त्व के न भी हों तब भी भाषाशास्त्र के अध्येताओं के लिए तो यह संचय महत्वपूर्ण सिद्ध होगा–इसमें तो संदेह नहीं है। इस संचय में कृतिओं की प्राचीन प्रतों का उपयोग किया गया है। अतएव भाषारूपों के अध्येताओं के लिए एक प्रामाणिक संचय ग्रन्थ का काम यह ग्रन्थ देगा। दोनों सम्पादकों ने इसके संचय और सम्पादन में जो परिश्रम किया है उसके लिए हम उनके आभारी हैं।

ला. द. भा. सं. विद्यामंदिर
अहमदाबाद–९
१, जुलाई १९७५

दलसुख मालवणिया
अध्यक्ष

# विषयानुक्रम

| विषय | पृष्ठांक |
|---|---|

# प्रस्तावना

जैन धर्म जनता का धर्म है। तीर्थंकरों ने अपना उपदेश तत्कालीन लोकभाषा में दिया जिससे अधिकाधिक लोग समझ सके और जीवन में उतार कर लाभ उठा सकें। चरम तीर्थंकर भगवान महावीर का धर्मप्रचारकार्य मगध देश के आसपास अधिक रहा, इसलिए उनकी भाषा को अर्द्धमागधी भाषा की संज्ञा दी गई है। अर्थात् उस भाषा में मगध देश की बोली की प्रधानता तो थी ही पर आसपास की अन्य बोलियों का भी समावेश था इसीलिए उसे अर्द्धमागधी कहा गया है। वर्तमान प्राचीन जैनागमों की भाषा यही मानी जाती है। यद्यपि वे आगम लगभग एक हजार वर्ष तक कण्ठाग्र रहे, इसलिए परवर्त्ती प्रभाव भी उनमें दिखाई देता है। पाश्चात्य विद्वानों ने एकादश अंगसूत्रों में से आयरंग, सूयगडंग की भाषा को सर्वाधिक प्राचीन माना है। यद्यपि ये ग्यारह अंगसूत्र एक ही समय तैयार हुए थे पर अन्य आगमो में भाषा का परिवर्तन आयरंग की अपेक्षा अधिक होगा।

क्षेत्र और काल का प्रभाव बोलियों पर पड़ता ही रहता है, इसलिए प्राकृत भाषा के भी अनेक क्षेत्रीय रूप सामने आये और आगे चलकर महाराष्ट्री और शौरसेनी प्राकृत में जैन ग्रंथ अधिक लिखे गये। महाराष्ट्री प्राकृत में श्वेताम्बर ग्रंथ और शौरसेनी प्राकृत में दिगम्बर ग्रंथ अधिक पाये जाते हैं। पांचवीं, छट्ठी शताब्दी में बोलचाल की भाषा में अधिक परिवर्तन आया अतः तब से अपभ्रंश में भी साहित्य लिखा जाने लगा। दिगम्बर महाकाव्यादि आठवीं, नौवीं शती से सं १७०० तक अपभ्रंश में काफी लिखे गये। श्वेताम्बर समाज में अपभ्रंश साहित्य दिगम्बरों के बाद लिखा गया और अंतिम अवधि भी काफी पहले समाप्त हो गई। उपलब्ध स्वतंत्र श्वेताम्बर रचनाएं ग्यारहवीं शती तक की ही प्रायः मिलती हैं।

अपभ्रंश भाषा से भारत की प्रान्तीय बोलियों का विकास हुआ उनमें से राजस्थान और गुजरात में समान रूप से जो भाषा विकसित हुई उसे प्राचीन राजस्थानी या जूनी गूजराती कहा जाता है। कई विद्वानों ने उसे मरु-गूर्जर भाषा की संज्ञा दी है। ग्यारहवीं शती से अपभ्रंश के साथ साथ इस मरु-गूर्जर भाषा का भी साहित्य फुटकर दोहादि के रूप में मिलने लगता है। स्वतंत्र उल्लेखनीय रचना के रूप में तेरहवीं शती से ही साहित्य उपलब्ध हैं। उस समय की हिन्दी भाषा भी मरुगूर्जर के समकक्ष ही थी। आगे चलकर क्षेत्रीय बोलियों का अन्तर बढ़ने लगा पर हिन्दी का प्राचीन साहित्य सुरक्षित नहीं रहा जबकि राजस्थान और गूजरात में वहां की भाषा का साहित्य पर्याप्त सुरक्षित रह गया। पन्द्रहवीं शताब्दी से इन दोनों प्रान्तों की भाषाओं में भी कुछ मौलिक अंतर पाया जाता है। सोलहवीं में वह अन्तर अधिक स्पष्ट होने से मारवाड़ी और गुजराती का साहित्य भिन्न भिन्न पहिचाना जाता है। प्रस्तुत ग्रंथ में जब तक यह अन्तर स्पष्ट नहीं हुआ तब तक की विविध शैलियों की रचनाओं संग्रह किया गया है।

लगभग ४३ वर्ष पूर्व बीकानेर के खरतरगच्छीय ज्ञानभंडारों की हस्तलिखित प्रतियों की सूची का काम हमने प्रारंभ किया। तब हमें चौदहवीं–पन्द्रहवीं शताब्दी की कई हस्तलिखित प्रतियां देखने को मिली जिनमें प्राकृत–अपभ्रंशके साथ साथ प्राचीन राजस्थानी की भी रचनाएं लिखी हुई थीं। हमने उनमें से ऐतिहासिक रचनाओं का एक संग्रह तैयार करके 'ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह' नामक ग्रंथ का सम्पादन किया, जिसमें बारहवीं शताब्दी से उन्नीसवीं शताब्दी तक के छोटे-मोटे ऐतिहासिक काव्य, गीत आदि संगृहीत किये गये थे। अनैतिहासिक रचनाओं का संग्रह भी हम करते गये। नयी नयी महत्त्वपूर्ण कृतियां यत्र तत्र मिलने लगी। हमारे संग्रह में एक संवत् १४९३ की लिखी हुई स्वाध्यायपुस्तिका प्राप्त हो गई और बीकानेर के बडे ज्ञानभंडार में भी सं १४३० के आस-पास की तीन महत्त्वपूर्ण संग्रहप्रतियाँ मिली। फिर सं. १९९९ में जेसलमेर के ज्ञानभण्डारों का निरीक्षण करने गये तो वहां सं. १३८४ और १४३७ की संग्रह-प्रतियाँ मिली जिनमें से सं. १४३७ वाली प्रति को हम बीकानेर आते साथ ले आये और उनमें से महत्त्व की रचनाओं की नकल भी कर ली। बीकानेर की जिनप्रभसूरि परंपरा की सं. १४२५ के लगभग की प्रति में से आबू-रास को तो 'राजस्थानी' पत्रिका में प्रकाशित किया गया और अन्य रचनाओं की नकल कर के रख ली। इस के बाद जोधपुर–अहमदाबाद–आगरा–पाटण आदि की संग्रहप्रतियों का भी उपयोग करते रहे। इस प्रकार विविध शैलियों की सैकड़ों रचनाओं की प्रतिलिपियाँ हम अपने संग्रहालय के लिए करते रहे हैं। उन्हीं में से कुछ चुनी हुई रचनाओं का संग्रह प्रस्तुत ग्रंथ में किया गया है। हमने अपनी नकलें डा. हरिवल्लभ भायाणी को भेज दी थीं। उन्होंने और कुछ हस्तप्रतियां देख कर पाठनिर्धारण और चयन का कार्य किया और इनके अलावा कुछ और प्राचीन रचनाओं का भी प्रस्तुत संग्रह के लिये सम्पादन किया। संग्रहप्रतियों की परम्परा काफी प्राचीन है और इससे छोटी छोटी रचनाओं का संरक्षण सुगमता से और अच्छी तरह हो सका है। जैन ज्ञानभण्डारों में 'विशेषावश्यक भाष्य' की दशमी शताब्दी की प्रति को छोड़ कर अन्य ताडपत्रीय प्रतियाँ बारहवीं शताब्दी से ही अधिक मिलने लगती हैं। बड़े बड़े आगमादि ग्रंथों की जो स्वतंत्र प्रतियाँ लिखी जाती थी और छोटे छोटे प्रकरणादि ग्रन्थों की संग्रह प्रतियाँ ही लिखी जाती थी जिससे एक ही प्रति से अपने उपयोगी रचनाओं का पठन-पाठन सुगमता से हो सके। जैसलमेर, सूरत, कोटा, पाटण, खंभात आदि के ज्ञानभंडारों में ऐसी कई ताड़पत्रीय संग्रह-प्रतियाँ प्राप्त हैं, जिनमें प्राकृत, संस्कृत और अपभ्रंश की छोटी छोटी रचनाओं का काफी अच्छा संग्रह है।

कागज की संग्रहप्रतियां चौदहवीं शताब्दी से सोलहवीं शताब्दी तक की अनेकों मिलती हैं। सोलहवीं से गुटकाकार प्रतियाँ भी लिखी जाने लगी। इससे पूर्व की संग्रह-प्रतियाँ प्रायः पत्राकार हैं, उनमें खुले पत्र होने से जिसे जिस रचना की आवश्यकता हुई उसको बीच के पत्र निकाल कर अलग रख लिए। इसलिए प्रायः जितनी भी संग्रहप्रतियां मिली हैं उनमें से बहुत सी प्रतियों के बीच बीच काफी पत्र अब नहीं मिलते। उन संग्रहप्रतियों की सूची भी बनायी जाती रही है उनसे यह भी मालुम हो जाता है कि प्रति के किस पत्रमें

कौनसी रचना लिखो हुई थी जो अब नहीं मिलती। उन प्रतियों के वे निकाले हुए पत्र प्रायः इतस्ततः हो गये अतः कई महत्त्वपूर्ण रचनाएं आज हमे प्राप्त नहीं हैं। ऐसी संग्रहप्रतियों को स्वाध्यायपुस्तिका नाम दिया हुआ मिलता है। जिनराजसूरि, जिनभद्रसूरि, जिनवर्धनसूरि, आदि आचार्यों एवं शिवकुंजरादि कई विद्वानों की स्वाध्यायपुस्तिकाएं हमें मिली हैं। खरतरगच्छ के सिवा अन्य गच्छों की भी ऐसी संग्रहात्मक स्वाध्यायपुस्तिकाएं हमारे देखने में आई हैं। स्वाध्यायपुस्तिकाओं में प्राचीनतम सं. १२१५ की ताड़पत्रीय प्रति जेसलमेर के ज्ञानभण्डार में है। क्रमांक १५४। ले. सं. १२१५ माघ सुदि ४ बुधे पुस्तिका लिखितमिति। छ। श्रीमत् जिनदत्तसरि सिसिण्याः संतिमति गणिन्याः स्वाध्यायपुस्तिका। श्री।

प्रस्तुत ग्रंथ में जिन रचनाओं का संग्रह किया गया है, वे अधिकांश उपर्युक्त चार-पांच संग्रहप्रतियों में ही लिखी हुई हैं। अतः कौन कौनसी और कबकी लिखी हुई प्रति से कौन कौनसी रचना दी गई है, इसका संक्षिप्त विवरण यहां दिया जा रहा है।

१. बीकानेर बड़ा उपाश्रय में खरतरगच्छीय वृहत् ज्ञानभण्डार के अन्तर्गत छोटे बडे नौ संग्रह है जिनमें से अभयसिंह ज्ञानभण्डार की पोथी नं. १६. पोथी नं. २१८ में खरतरगच्छ की आचार्य जिनप्रभसूरि परम्परा को एक प्राचीन संग्रहप्रति हैं जिसमें प्रतिक्रमण—स्तोत्रादिका संग्रह है। प्राप्त प्रति के बीच बीच के कुछ पत्र नहीं है व अंतिम पत्र प्राप्त नहीं है। यों पत्रसंख्या २५५ पुरानी दी हुई थी उसके बाद पत्रों की संख्या २३० लिखी हुई है। इस प्रति में से 'जिनप्रभसूरि परम्परा गुर्वावली' और 'जिनप्रभसूरि गीत' तथा 'जिनदेवसूरि गीत' हमने ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह में सं. १९९४ में प्रकाशित किये थे। उसके बाद मुनि जिनविजयजी संपादित 'विधिप्रपा' में हमारे लिखित जिनप्रभसूरि-चरित्र प्रकाशित हुआ था। उसमें भी इस प्रति की कुछ रचनाएं छपी थी। इस प्रति का साइज १५×५ इंच है। अंतिम पत्र में 'वीतरागस्तोत्र' अपूर्ण रह जाता है। इस प्रति में जिनप्रभसूरि परम्परा के आचार्यों के नाम हैं, उनमें जिनप्रभसूरि के पट्टधर जिनदेवसूरि तक के ही नाम हैं। इसकी लिपि भी पुरानी है। अतः लेखन संवत् न होने पर भी यह प्रति सं. १४२०–२५ के आसपास की होनी चाहिए।

इस प्रति में से 'आबू रास' के अतिरिक्त 'तत्त्वविचार प्रकरण' नामक गद्य रचना हमने 'राजस्थान भारती' में प्रकाशित की थी तथा 'मदनरेहा रास', 'रस—विलास', 'सुभद्रा चतुष्पदिका', 'अम्बिकादेवी पूर्वभव चरित्र' हमने 'हिन्दी अनुशीलन' आदि पत्रिकाओं में प्रकाशित किए। मुनि जिनविजयजी को प्रति भेजी तो उन्होने "भारतीय विद्या" में 'जीवदया रास' प्रकाशित किया। इस प्रकार समय समय पर इस प्रति की महत्त्वपूर्ण रचनाएँ प्रकाशित की जाती रही हैं। प्रस्तुत ग्रंथ में निम्नोक्त रचनाएं इसी प्रति से ली गई हैं।

१. 'जीवदया-रास'
२. 'आबू-रास'
३. 'नवकार-रास'
४. 'नेमिनाथ-बारहमासा'
५. 'अंबिका-देवी-पूर्व-भव-तलहरा'
६. 'प्रकीर्ण दोहा'

२. दूसरी संग्रहप्रति, जिसकी रचनाएं इस ग्रंथ में दी गई हैं, वह जेसलमेर बड़ा उपाश्रय के पंचायती भण्डार की प्रति है। यह जिनराजसूरि स्वाध्यायपुस्तिका सं. १४३७

की लिखी हुई है। छोटे साइजके ४४० पत्रों में दशवैकालिक, पक्खीसूत्त आदि आगम और प्रकरण एवं स्तोत्रादि के साथ अनेकों प्राचीन राजस्थानी विविध प्रकार की रचनाएं हैं। इस प्रति के भी बीच बीच के कई पत्र प्राप्त नहीं हैं। प्रस्तुत ग्रंथ में निम्नोक्त रचनाएं इसी प्रति को दी गई हैं।

१. 'भरतेश्वर-बाहुबलि घोर'
२. 'चंदनबाला-रास'
३. 'जम्बूस्वामि सत्क वस्तु'
४. 'शालिभद्र-रास'
५. 'स्थूलिभद्र-रास'
६. 'धर्म-चच्चरी'
७. 'चच्चरी'
८. 'नेमिनाथ-बोली'
९. 'स्थूलिभद्र-मुनि वर्णना-बोली'
१०. 'शांतिनाथ-बोलिका'
११. 'वासुपूज्य बोलिका'
१२. 'सर्व-जिन-कलश'
१३. 'युगादि-देव-कलश'
१४. 'वीर-जिन-कलश'
१५. महावीर-जन्माभिषेक'
१६. 'कृपण-गृहणी-संवाद'
१७. 'महावीर-रास'

इस प्रति की लेखनप्रशस्ति इस प्रकार हैं:—

संवत् १४३७ वैशाख सुदि २ द्वितीया-दिने सुगुरुश्रीजिनराजसूरि-सदुपदेशेन व्य० देहा पुत्र्या देवगुर्वाज्ञा चिन्तामणि-विभूषित-मस्तकया मांकू-श्राविकया आत्म-पुण्यार्थं श्रीस्वाध्याय-पुस्तिका लेखिता ॥ वाच्यमाना आचंद्रार्क्कं नंदतु । छ।

इस प्रति में और भी बहुत सी ऐसी रचनाएं हैं जो हमारे नकल की हुई होने पर भी इस ग्रंथ में नहीं दी जा सकी। इस प्रति की कुछ रचनाएं सं. १४९३ वाली प्रति में भी है।

३. तीसरी संग्रहप्रति शिवकुंजर-स्वाध्यायपुस्तिका में से प्रस्तुत ग्रंथ में निम्नोक्त रचनाएँ दी गई हैं।

१ 'शील-सन्धि'
२. 'शांतिनाथ-देव-रास'
३. 'महावीर—रास'
४. दिघम-शबरी-भास'

इस प्रति की लेखनप्रशस्ति नीचे दी जा रही है। मध्यम साइज़ के ५२१ पत्रों की इस प्रति के भी बीच बीच के बहुत से पत्र अप्राप्य है। इस प्रति की बहुत सी ऐतिहासिक रचनाएँ हमने 'ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह' में प्रकाशित की थी जिनकी नामावली उक्त ग्रंथ के प्रतिपरिचय में दी गई है। इस प्रति में 'नगरकोट-तीर्थ-वीनति' आदि कुछ रचनाएँ हम पत्रपत्रिकाओं में प्रकाशित कर चुके हैं। लेखनप्रशस्तिः—॥६०॥ संवत् १४९३ वर्षे वैशाखमासे प्रथमपक्षे ८ दिने सोमे श्रीवृहत्खरतरगच्छे श्रीजिनभद्रसूरिगुरो विजयमाने श्रीकीर्त्ति-रत्नसूरिशिष्येन शिवकुंजरमुनिना निजपुण्यार्थं स्वाध्यायपुस्तिका लिखिता चिरं नंदतु ॥ श्री योगिनीपुरे ॥ श्री ॥

४. इस ग्रन्थ में प्रकाशित 'गौतमस्वामी-रास' सं. १४३० की लिखी हुई बीकानेर बड़े ज्ञानभंडारस्थ महिमाभक्ति-भण्डार की प्रति से लिया गया है। यह प्रति ६×२½

इंच की है। इसकी पत्रसंख्या ४३२ है। बीच में ताड़पत्रीय शैली का छेद किया हुआ है। इस में खरतरगच्छीय स्तोत्रों का संग्रह बहुत ही अच्छा है। इनमें से कई तो तत्कालीन विनयप्रभ उपाध्याय, तरुणप्रभसूरि आदि की रचनाएं हैं। इसमें से 'उखाणा गर्भित स्तोत्र' हमने पहले प्रकाशित किया था। इसमें लिखी हुई रचनाओं की सूची अलग ४ पत्रों में दी है। 'गौतम रास' सं. १४१२ में रचा गया है और इस प्रति में सं. १४३० में लिखा गया है। अतः यह इस रास की सबसे प्राचीन प्रति है। यों 'गौतम रास' बहुत प्रसिद्ध रचना है। और उसकी सैकड़ों प्रतियां हमारे संग्रह में और अन्य ज्ञानभण्डारों में प्राप्त हैं पर लोक-प्रसिद्ध रचना होने से इसकी भाषा में परिवर्तन आ गया है और रचयिता के सम्बन्ध में भी कई भ्रान्तियाँ प्रचलित हो गई है। हमने उपर्युक्त प्राचीन प्रति का पाठ 'परिषद पत्रिका' में कई वर्ष पूर्व प्रकाशित किया था। इस प्रति के ४०८ पत्र तो एक ही व्यक्ति के लिखे हुए हैं और पत्राङ्क १९६ से २०६ तक में 'गोतम रास' लिखा हुआ है। पत्राङ्क २८२ पे लेखनसंवत् तरुणप्रभसूरि के 'वीस-विहरमान-स्तव' के बाद इस प्रकार लिखा है —

सं. १४३० वर्षे कार्त्तिक सुदि प्रतिपदायां। देवस्तवनपुस्तकं।

इस प्रति के सभी पत्र सुरक्षित हैं और एक सुन्दर कपलिका में वेष्ठित है।

५–७. प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रकाशित 'नमयासुन्दरी-सन्धि' और 'दंगडु' पाटण ज्ञानभण्डार की प्रतियां (सूची पृ. १८८ और पृ. २५) से नकल किए गए थे।' 'केसी-गोतम-सन्धि' की तो बहुत सी प्रतियाँ प्राप्त हैं। इसी प्रकार 'स्थूलिभद्रफागु' की भी कई प्रतियां मिलती है।

उस ग्रन्थ के सम्पादित पाठ में जिन प्रतियोंका उपयोग किया गया है उनका उल्लेख पृष्ठ ९३ में दे दिया है। विनयचन्द्रसूरि कृत 'नेमिनाथ-चतुष्पदिका' का पाठ डा० भायाणीजी ने फार्बस गुजराती सभा-बम्बई से प्रकाशित 'त्रण प्रचीन गुर्जर काव्यों' से लिया है।

८. इस ग्रन्थ के अन्त में प्रकाशित 'नवकार-फल-स्तवन' भी बहुत प्रसिद्ध रचना है। इसकी सं. १६६७ की लिखित प्रति हमारे संग्रह में है, जिसका यहाँ उपयोग किया गया है। यों 'गौतम-रास' की भाँति यह स्तवन हमारे 'अभयरत्नसार' आदि ग्रन्थों में पहले भी प्रकाशित हैं।

९. अन्य रचनाओं में देपाल कवि का 'कयवन्ना वीवाहलउ' और नेमिनाथ धवल, आर्द्रकुमार धवल' एक ही संग्रहप्रति में से ली गई है पर उस प्रतिका विवरण प्रति बाहर से मंगवायी गई थी अतः देना संम्भव नहीं रहा।

१०. जेसलमेर भण्डार की कुछ फुटकर प्रतियों से भी हमने नकलें की थीं। इनमें से एक प्रति में 'गजसुकमाल-रास' मिला था जिसमें बीच बीच का पाठ कुछ त्रुटित था। उसे हमने 'राजस्थान भारती' में प्रकाशित कर दिया था। जेसलमेर भंडार की एक प्रति में 'शांतिनाथ-रास' अपूर्ण मिला था वह भी इस ग्रन्थ में प्रकाशित किया गया है।

११. पन्द्रहवीं शताब्दी में लिखित एक संग्रहप्रति के कुछ पत्र हमारे संग्रह में हैं जिसमें 'नेमिनाथ-रास' लिखा हुआ है।

१२ जेसलमेर भण्डार में भी एक संग्रहप्रति के फुटकर पत्र मिले थे जिसमें 'जिनकुशलसूरि-रेलुआ' आदि रचनाओं के साथ 'जिनचन्द्रसूरि-फागु' नामक रचना मिली जिसके बीच के पत्र

नहीं मिलने से काफी भाग त्रुटक रह गया। फागुसंज्ञक रचनाओं में यह सबसे प्राचीन होने के कारण इसे डा० भोगीलाल सांडेसरा ने भी 'प्राचीन फागु संग्रह' में प्रकाशित कर दिया। पर अब न तो वे फुटकर पत्र ही जेसलमेर भण्डार में रहे हैं और इन न रचनाओं की कोई दूसरी प्रति ही मिली है।

सं. १९९९ में हम जैसलमेर के ज्ञानभण्डारों का निरीक्षण करने गये थे उस समय जिस फुटकर सामग्री का उपयोग किया, देखा वह सामग्री फिर कहाँ चली गई, कोई पता ही नहीं लगा। जेसलमेर भण्डार में हमने ताड़पत्रों के बहुत प्राचीन त्रुटित पत्र देखे थे वे दूसरी बार जाने पर नहीं मिले। पुरानी सूचियों की सैकड़ों प्रतियाँ समय समय पर गायब होती रही है। मुनि पुण्यविजय जी सम्पादित और अभी अभी प्रकाशित 'जेसलमेर भंडार सूची' के परिशिष्ट में वि. १८०९ की सूची छपी है, वह हमारे संग्रह की ही प्रति से छपी है। इसमें ऐसे अनेक ग्रन्थों के नाम है जो आज उपलब्ध नही हैं। 'गुर्वावली' नामक एक रचना ३२६ पत्रों की उस सूची में उल्लिखित है। इतनी बड़ी गुर्वावली आज तक कोई भी और कहीं भी जानने में नहीं आई है। जेसलमेर ज्ञानभण्डार की बहुत सी प्रतियां नष्ट हो गई और बहुत सी चली गई यह लिखते हुए बहुत ही हार्दिक कष्ट होता है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में कुछ रचनाएं ऐतिहासिक दृष्टि से भी महत्वपूर्ण हैं। शान्तिनाथ के दोनो रासां में खेड़ के शान्ति जिनालय का महत्वपूर्ण विवरण है। इसी प्रकार 'महावीर-रास' में भी भीमपल्ली के महावीर जिनालय का महत्वपूर्ण विवरण है। आसिग कवि ने भी 'जीवदया-रास' में पर्याप्त महत्त्व की सूचनाएं दी हैं। 'आबू रास' तो पूर्णतया ऐतिहासिक है ही। अतः संग्रहीत रचनाएं केवल साहित्यिक दृष्टि से ही नहीं पर ऐतिहासिक दृष्टि से भी महत्वपूर्ण हैं।

खेड़, जालोर और भीमपल्ली के खरतरगच्छीय जिनालयों की प्रतिष्ठा आदि के ऐतिहासिक उल्लेख 'युगप्रधानाचार्य गुर्वावली' में भी पाये जाते हैं। इस गुर्वावली की एक मात्र प्रति बीकानेर के क्षमाकल्याणजी के भंडार में हमें प्राप्त हुई थी जिसे मुनि जिनविजयजी द्वारा सम्पादित करवाके उसे मूलरूप में और जिनदत्तसूरि सेवा संघ से हमने इसका हिन्दी अनुवाद प्रकाशित करवा दिया है। सं. १२५८ में खेड़नगर के शांतिनाथ की प्रतिष्ठा का उल्लेख उक्त मूल गुर्वावली के पृ. ४४ में और जालोर के सं. १३१७ के प्रतिष्ठा उल्लेख पृ. ५१ में द्रष्टव्य है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में जो रचनाएं प्रकाशित हुई हैं, उनसे प्राचीन रचनाप्रकारों व शैलियों का बहुत अच्छा परिचय मिलता है। इनमें से कई रचनाप्रकारों की परम्परा तो शताब्दियों तक चलती रही है। इन रचनाप्रकारों में से कुछ की परम्परा के सम्बन्ध में हमारे शोधपूर्ण लेख भी प्रकाशित हो चुके हैं। कई रचनाप्रकारों की परम्परा आगे न चल पाई। घोर, तलहरा संज्ञक रचनाएं तो और कोई मिली भी नहीं। संधि, रास, चर्चरी, फाग, चौपाई, बारामासा, भास, विवाहला, धवल, बोली, कलश, जन्माभिषेक, संवाद संज्ञक रचनाएं तो काफी पायी जाती हैं।

छन्दों की दृष्टि से भी प्रस्तुत ग्रन्थ की रचनाएं महत्त्व की हैं, इनमें कई प्रकार के छंदों का प्रयोग हुआ है। दोहा और वस्तु छंद की स्वतंत्र रचनाएं इस ग्रन्थ में है ही, पर अन्य रचनाओं में भी कई तरह के छंद और देशियों का प्रयोग हुआ है। इनमें से अधिकांश रचनाएं गेय रही हैं। जैन मन्दिरों और उत्सवों आदि में वे रचनाएं अभिनय के साथ खेली जाती थी। इसका उल्लेख कई रचनाओं के अन्त में पाया जाता है। 'युगप्रधानाचार्य गुर्वावली' में भी रास, चर्चरी आदि के खेले जाने के कई उल्लेख मिलते हैं। इस सम्बन्ध में हम अपने लेखों में काफी प्रकाश डाल चुके हैं, यहां तो केवल सूचन मात्र ही किया गया है।

प्रस्तुत ग्रंथ में प्रकाशित चालीस रचनाओं में से लगभग आधी रचनाओं में तो रच-यिता कविओं का उल्लेख नहीं है। आसिग कवि की तीन और पाल्हण की दो रचनाएं और देपाल की तीन रचनाएं हैं बाकी एक एक कवि की एक एक रचनाएं ही हैं। नीचे संक्षेप में इस ग्रन्थ में जिन जिन कवियों के नामोल्लेख वाली रचनाएं हैं, उन कवियों का परिचय दिया जाता है--

१. जिनप्रभसूरि--इस नाम वाले खरतरगच्छाचार्य तो बहुत प्रसिद्ध हैं, पर प्रस्तुत ग्रंथ में 'नमयासुन्दरी संधि' छपी है, उसके रचयिता जिनप्रभसूरि इनसे भिन्न हैं। गायकवाड़ ऑरिएण्टल सिरिज से प्रकाशित 'पत्तनस्थ प्राच्य जैन भाण्डागारीय ग्रन्थसूची' के पृष्ट १०२, १८८ से १९१ और २६१ से २७१ पृष्ट में इन जिनप्रभसूरि की रचनाओं का विवरण छपा है। उसके अनुसार ये आगमिक परम्परा के थे। वे देवभद्रसूरि के पट्टधर और शत्रुञ्जय तीर्थ के परम भक्त थे। अपभ्रंश में इन्होंने काफी रचनाएं की हैं, वे पाटण भंडार की ताड़पत्रीय प्रतियों में प्राप्त हैं। उनकी संक्षिप्त सूची इस प्रकार है--

१ 'ज्ञानप्रकाशकुलक' गा. ११४
२ 'परमसुखद्वात्रिंशिका'
३ 'नर्मदासुन्दरीसन्धि'
४ 'जिनागमवचन'
५ 'जिनमहिमा
६ 'वयरसामिचरियं' गा.६०
७ 'विचारगाथा' गा. २४
८ 'श्रावकविधि' गा. ३२
९ 'धर्माधर्मविचारकुलक' गा. १८
१० 'आत्मसंबोधकुलक' गा. ३३
११ 'सुभाषितकुलक'
१२ 'विवेककुलक' गा. ३२
१३ 'भव्यचरित' गा. ४४
१४ 'भव्यकुटुंबचरित' गा. ३७
१५ 'गौतमचरित्रकुलक' गा. २८
१६ 'चाचरिस्तुति' गा. ३६
१७ 'अनाथीसन्धि' गा. ६५
१८ 'जीवानुशास्तिसन्धि' गा. १८
१९ 'युगादिजिनचरितकुलक' गा. २७
२० 'नेमिरास'
२१ 'भावनाकुलक' गा. ११
२२ 'अन्तरंगरास' गा. ११
२३ 'मल्लिनाथचरित' गा. ५१
२४ 'चैत्यपरिपाटी'
२५ 'मोहराजविजय'
२६ 'स्वधर्मीवात्सल्यकुलक' गा. २४
२७ 'अन्तरंगविवाहधवल'
२८ 'जिनजन्ममह'
२९ 'नेमिनाथजन्माभिषेक' गा. १०
३० 'पार्श्वनाथजन्माभिषेक' गा. ११

३१ 'मुनिसुव्रतजन्माभिषेक' गा. १३
३२ 'जिनजन्माभिषेक' गा. १५
३३ "जिनजन्मोत्सव५६ दिक्कुमारीस्तवन' गा.२५

और भी कुछ रचनाएं इन्हीं प्रतियों में हैं वे जिनप्रभसूरिजी की होंगी। पर उनमें नामोल्लेख नहीं है। तेरहवीं शती का अन्त और चौदहवीं का प्रारंभ इनका रचनाकाल है।

२ जयशेखरसूरि शिष्य—इनके रचित 'शील-सन्धि' में और कुछ विवरण कवि के सम्बन्ध में नहीं है और जयशेखरसूरि नामके कई आचार्य हो गए हैं इसलिए ये किस गच्छ के और कब हुए निश्चय नहीं कहा जा सकता। इनका समय चौदहवीं शताब्दी होना सम्भव है।

३ वज्रसेनसूरि—इनके रचित 'भरतेश्वर-बाहुबली-घोर' से केवल इतना ही मालूम होता है कि ये देवसूरि की परम्परा में या पट्टधर थे। इसीलिए इनका समय तेरहवीं शती माना गया है।

४ आसिग—इस कविकी तीन रचनाएं प्रस्तुत ग्रन्थ में छपी हैं जिनमें से 'कृपण-गृहिणी-संवाद' में तो केवल नाम ही लिखा है। 'चन्दनबाला-रास' के अन्त में जालोर नगर का उल्लेख है पर 'जीवदया-रास' के अन्त में कविने अपना अच्छा परिचय दिया है और उसीमें रचनाकाल सं. १२५८ आश्विन सुदि ७ दिया है। कवि शांतिसूरि का भक्त था। जालोर का निवासी और बाला मन्त्रीके वंशज वेहल के पुत्र आसाइतु का पुत्र होगा। कविने अपने मौसाल का भी उल्लेख किया है। 'जीवदयारास' उसने सहजिगपुरके पार्श्वजिनालय में बनाया है।

५ पाल्हण—इस कवि की 'आबूरास' और 'नेमि बारहमासा' संज्ञक दो रचनाएं इस ग्रंथ में छपी है पर कवि ने अपने नामोल्लेख के अतिरिक्त अपना कोई परिचय नहीं दिया। 'आबूरास' में रचना समय सं. १२८९ दिया है।

६ देल्हण—इसके रचित 'गजसुकुमालरास' में देवेन्द्रसूरि के वचनोंसे रचे जानेका उल्लेख किया है। देवेन्द्रसूरि संभवतः कर्मग्रंथादि के रचयिता हों, अतः कवि का समय चौदहवीं शतीका प्रारम्भ संभव है।

७ उपाध्याय विनयप्रभ—सं.१३८२ में श्रीजिनकुशलसूरिजी के पास आप दीक्षित हुए। सं.१४१२ कार्तिक सुदि १ खंभातमें आपने 'गौतम-रास' बनाया और कार्तिक पूर्णिमा को संस्कृत में 'नरवर्म-चरित्र' की रचना की। इनकी शिष्यपरम्परा के संबन्ध में हमारा "दादा जिनकुशलसूरि" द्रष्टव्य है।

८ लक्ष्मीतिलक—ये जीनेश्वरसूरिजीके शिष्य थे। इनकी दीक्षा सं. १२८८ में हुई। जिनरत्नसूरि इनके विद्यागुरु थे। सं.१३११ में 'प्रत्येकबुद्ध-चरित्र' १०१३० श्लोक परिमित प्रल्हादनपुर में सादल की समभ्यर्थना से बनाया। सं. १३१७ में 'श्रावक-धर्म-बृहद्-वृत्ति' की रचना जालोरमें की जिसका परिमाण १५१३१ श्लोकों का है। तीसरी रचना 'शांति-नाथ-रास' इस ग्रन्थ में प्रकाशित है।

९. राजतिलक—श्री. जिनप्रबोधसूरिजीने सं. १३२२ मिती ज्येष्ठ कृष्ण ९ को इन्हें वाचकपद दिया। इनके रचित 'शालिभद्र-रास' प्रस्तुत ग्रंथ में प्रकाशित है। यह रास 'जैन युग' में पहले प्रकाशित हुआ था फिर हमें दो प्रतियां और मिली उन्हींसे यह सम्पादन किया गया है।

१०. अभयतिलक—ये श्रीजिनेश्वरसूरि के शिष्य थे और लक्ष्मीतिलक की भाँति बडे विद्वान थे। हेमचन्द्र के संस्कृत द्व्याश्रय काव्य की वृत्ति सं. १३१२ दीवाली के दिन पालनपुर में बनायी। 'न्यायालंकारटिप्पण', 'वादस्थल' तथा कई स्तोत्र भी आपके प्राप्त हैं। प्रस्तुत ग्रंथ में 'महावीर–रास' छपा है जो पहले 'जैन युग' में भी छपा था। फिर हमें इस रासकी और भी प्रतियां मिली। दो प्रतियोंके आधार से इसका संपादन किया गया है। सं. १२९१ वै. शु. १० जाबालिपुर में इनकी दीक्षा और सं. १३१९ मिगसर सुदि ७ को आपको उपाध्याय पद मिला, उसी वर्ष में इन्होंने उज्जयिनी में तपामत के पं. विद्यानन्द को जीतकर जयपत्र प्राप्त किया।

११. जिनपद्मसूरि—इनके सम्बन्ध में हमारा 'दादा जिनकुशलसूरि' द्रष्टव्य है।

१२. विनयचंद्रसूरि-इनके रचित 'नेमिनाथ–चतुष्पदिका' प्रस्तुत ग्रन्थ में छपी है जिसमें बारहमासों का वर्णन है। ये रत्नसिंहसूरि के शिष्य थे और १४वीं शताब्दी के प्रारम्भ में हुए हैं।

१३. देपाल-इनकी तीन लघु रचनाएं इस ग्रन्थ में छपी हैं। देपाल बहुत प्रसिद्ध कवि हुए हैं और इनकी रचनाएं भी काफी मिलती है। इसके जीवनप्रसंगों और रचनाओं पर विचार करने से देपाल नामक दो कवि हुए संभव है। क्योंकि 'जंबू–चौपाई' सं. १५२२ और कुछ अन्य रचनाएं इसके बाद की भी मिलती है जब कि प्रबन्ध ग्रन्थों से ये पन्द्रहवीं शती में हुए लगते हैं।

१४. जिनेश्वरसूरि—इनके रचित 'महावीर जन्माभिषेक' प्रस्तुत ग्रन्थ में छपा है व 'शांतिनाथ बोली' में श्रीमालनगर में इनके स्थापित शांतिनाथ प्रतिमा का उल्लेख है। 'युगप्रधानाचार्य गुर्वावली' और 'ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह' में इनका जीवनचरित्र छपा है। इनके रचित 'श्रावकधर्मविधि' की रचना सं. १३१३ पालनपुर में हुई। 'चन्द्रप्रभ–चरित्र' और कई स्तोत्रकुलकादि आपके रचित १५ अन्य लघु रचनाएं भी प्राप्त हैं।

१५. जिनवल्लभसूरि–प्रस्तुत ग्रन्थ के अन्तमें 'नवकार–फाग-स्तवन' छपा है, इसके अंतिम पद्य में "गुरु जिणवल्लभसूरि भणइ" पाठ है इससे इसके रचयिता श्री जिनवल्लभसूरि या इनके शिष्य होने की संभावना है। बारहवीं शती के जिनवल्लभसूरि बहुत बडे विद्वान आचार्य हुए हैं। 'नवकार–स्तवन' की पन्द्रहवीं शती के पूर्व की कोई प्रति नहीं मिलती एवं भाषा में परवर्ती प्रभाव अधिक है।

जैसा कि पहले कहा गया है, इस ग्रन्थ में प्रकाशित बहुतसी रचनाओं की एक एक प्रति ही मिली। कई रचनाओं के पाठ भी आदि अंतमें त्रुटक मिले हैं। पाठ में काफी अशुद्धियां भी थी फिर डा० भायाणी जी ने काफी परिश्रम करके पाठों का संपादन किया है। जिन रचनाओंकी एक से अधिक प्रतियाँ मिली उनका पाठ तो पर्याप्त शुद्ध हो गया परन्तु जिनकी अन्य प्रतियाँ नहीं मिलीं या त्रुटक मिलीं उनकी पूरी व शुद्ध प्रतियाँ कहीं प्राप्त हो जायं तो ठीक हो। प्रस्तुत संग्रह में तेरहवीं शती तक की विविध प्रकारकी रचनाएं हैं इनमें संधि, घोर, रास, चर्चरी, भास, फाग, चतुष्पदिका, बारहमासा, वीवाहला, धवल, तलहरा, बोली, कलश, जन्माभिषेक, संवाद, दोहा, दंगडु, स्तवन संज्ञक रचनाओंका समावेश है।

कुछ अन्य रचनाप्रकारों की रचना भी इसमें देनी थी पर प्रकाशक द्वारा ग्रन्थ की पृष्ठ-संख्या सीमित होने से नहीं दे सके।

बीकानेर — अगरचंद नाहटा

## संगृहीत रचनाओं की भाषा

संगृहीत कृतियों में देपाल की रचनाओं (क्रमांक २५, २६, २७) को, जो कि १५वीं शताब्दी की हैं, छोडकर शेष १३वीं शताब्दी के आसपास की रचनाएं हैं। क्रमांक १, २, ३ वाली रचनाएं संधि प्रकार की हैं। संधियों की भाषा अपभ्रंश-प्रधान होती है। क्रमांक ३३, ३५, ३६ वाली रचनाओं की भाषा का स्वरूप भी ऐसा है। इनके अतिरिक्त वस्तु छंद एवं मदनावतार-छंद में निबद्ध रचनाओं या खंडों में (जैसे कि क्रमांक ९, १२, १४, ३३, ३४, ३५, ३७ आदि में) भी अपभ्रंश के रूपों की बहुलता होती है। शेष रचनाओं में भी अल्पाधिक मात्रा में अपभ्रंश का मिश्रण है। इस तरह संग्रहगत रचनाओं की भाषा में प्राचीन, समकालीन और उत्तरकालीन प्रयोग कहीं एक प्रकार के, कहीं दूसरे प्रकार के तो कहीं मिश्र रूप से पाये जाते हैं।

यहां पर नये परिवर्तन को लक्षित कर कतिपय विशिष्ट रूपों एवं प्रयोगों का निर्देश किया जाता है:—

### ध्वनि-परिवर्तन

शब्दों के अंत्य स्वर की अनुनासिकता दुर्बल या लुप्त हो गई है। इस बारे में लेखन में—हस्तप्रतियों में अत्यन्त अनिश्चितता होती है। उत्तरोत्तर समय के लेखन में अंत्यानुनासिक कम होते गये हैं।

प्रत्ययों में से हकार लुप्त करने की वृत्ति प्रकट रूप से दिखाई देती है—जैसे कि मध्यम पुरुष ब० व० का '०उ' < '०हु'; प्रथम पुरुष ब० व० का '०इं' < '०हिं'.

स्वरों के बिच 'म्' का 'वँ' ('वृ') होने की प्रादेशिक प्रक्रिया एकाध रचना (क्रमांक ४ वाली) में मिलती है।

'इंदियाल', 'दिणियर', 'पियाण' आदि थोडे शब्द 'अय्' > 'इय्' इस परिवर्तन के उदाहरण हैं।

### रूपरचना

रूपरचना में हेमचन्द्र-निर्दिष्ट वैकल्पिक प्रत्ययों एवं क्वचित् प्राकृत रूपों का प्रयोग होते हुए भी अमुक अमुक प्रत्यय व्यापक या प्रधान रूप से प्रयुक्त हुए हैं। इनके अतिरिक्त कहीं कहीं नूतन प्रत्यय का प्रचार होने लगा है। नीचे दी गई विशिष्टताओं को इस दृष्टि से समझना चाहिये। निर्दिष्ट प्रत्ययों के विकल्प भी कहीं पाये जाते हैं, किन्तु ये छंद आदि विशिष्ट कारणों से किये गये अपवाद-रूप हैं।

### आख्यातिक रूपरचना

कुछ उल्लेखनीय बातें ये हैं:—

वर्तमान प्रथम पु० ब० के प्रत्यय— ०हि (०हिं), ०इ (०इं) ('अछइ', २३.२४)
आज्ञार्थ मध्यम पु० ए० व० का ,,— ०इ.
" " " ब० व० के ,,—०हु, ०उ (०उं)

भविष्य उत्तम पु० ए० व० ,, ,,—०इसु, ०इसउं.
,, ,, ,, ब० व० के ,,—०इसहँ, ०एसहँ (जैसे कि 'करेसहँ', 'लहिसहँ' ७.१९.)
,, प्रथम ,, ब० व० के ,,—०इसइ, ०एसइ ('होइहि'—५.२४-में ०इहि)
कर्मणि अंग के प्रत्यय—०ईज्०, ०इज्०
कर्मणि वर्तमान कृदन्त का प्रत्यय–०ईतउ (जैसे 'वदीतउ' १.३८, २५.१२)

कर्मणि भूत कृदंत के लकार-विस्तारित रूप—'उद्धरियलि' (५.४४), 'उलखियला' (२७.२.१), 'बांधुला' (२७.४.२), 'सीधलउ' (४०.९), 'दिन्हु' (६.२१) भी उल्लेखनीय है। संबंधक भूत कृदन्त के प्रत्यय–०एवि, ०इवि, ०अवि, ०इ, ०इउ.

## नामिक रूपाख्यान

कुछ उल्लेखनीय बातें ये हैं :—

विस्तारित अकारान्त नपुं. कर्ता वि० ए० व० का प्रत्यय–०उं (उ०).

विस्तारित अकारान्त पुं. नपुं. संज्ञा की कर्ता विभक्ति के एक वचन के आकारान्त रूप के उदाहरण अत्यंत विरल है—५.१ में 'हंसा' और २७.४.२ में 'बांधुला' है।

क्रमांक ५ वाली रचना में अकारान्त पुंल्लिंग की कर्ता विभक्ति बहुवचन के ०इं प्रत्यय वाले कुछ रूप मिलते हैं (जैसे कि 'दिवसडइं' ५.६, 'जीवइं' ५.२५, 'थियइं' ५.३०, 'दुक्खियइं' ५.३२, 'अपुन्नइ बप्पुडइं' ५.३३), जो हिन्दी आदि के ०एं प्रत्यय वाले रूपों के पुरोगामी जान पडते हैं।

करण–अधिकरण वि० ए० व० के प्रत्यय–०इ (०इं), ०इहिं (०इहि). करण–अधिकरण वि० ब० व० के ०ए प्रत्यय वाले रूप मिलने लगे हैं—जैसे कि 'पाए' (४.४०), 'रागे' (४.४१), 'दिवसे मासे' (५.१४), 'कुमासे' (६.३०), 'कउसीसे (१०.१९).

अधिकरण ए० व० के ०हं प्रत्यय वाला 'उवरहं' (५.९) तथा अकारान्त स्त्रीलिंग के ०ह प्रत्यय वाला रूप क्वचित् मिलता है।

अपादान और संबंध विभक्ति एक वचन के लिये अंग के अन्त्य स्वर के अनुसार ०ह, ०हि या ०हु प्रत्यय हैं। सार्वनामिक रूपो में करण विभक्ति ए० व० के 'तिणि' (२३.१५), 'जिणे' (५.४३) 'इणि' (२२.२४) और कर्ता विभक्ति ब० व० का 'ज़िके' (४०.२) उल्लेखनीय हैं।

नामिक विभक्ति सम्बन्ध व्यक्त करने के लिये प्रयुक्त हुए कुछ पर-सर्ग ये हैं :—

तणइ (७.१४), पासे (१.१७), कन्ह (११.१७), नइ (११.२०), सइतउ (७.२६, ३६), सउं (०उ) ४.३८, सिउं (२२.२०), सरिसउ (५.११.१४; १३.१०; ३४; ३७, ३०.३), करि (४.४७), कए (१.९ २.२.१०, ३.१६, १०.४७), रेसि (१.१ ६ ७.४५, २३.९, ३७.७७ ३९.६), भणिवि (५.२८), भणेविणु (५.२८), भणिउ (६.२०, २२), भणी (१.३७); कन्हइ (१०.३०); कान्हइ (७.२८) कन्हा (१०.४९), पासि (१.९, ७.४५; १२.२५, ४५, २२ ३.४, २३.२४, २५), पाहइं (११.१०.१६), पाह (२३, २२), तडि (२३.३४), तणउ (१.३०), केरउ (११.१४; ३७.८), नउ (११.१३), करउ (२१.४), कउ (२१.१०, ४९), माहि (७.४६, ११.२१, २२.३, २३.२२), मझारि (७.२१), हुंतउ (३१.२), पाखइं (४.३४,

१६.७), विणु (१.३२, विण १.४२), आगइ (१०.१५), ऊपरि (२३.१०), भिंतरि (५.१५).

कतिपय विशिष्ट प्रयोग :—

अस्तिवाचक क्रियापद—'आछइ' (७.१८); 'अछइ' (२३.२४),'छइ' (७.६,७).

सहायक क्रियापद वाले क्रियारूप—'त्रिलवंत अछइ' (२३.११), 'लग्गी अछिसु' (२३.१६), 'उम्माहियउ छइ' (१९.८); 'पडया छइ' (६.२८),

संयुक्त क्रियापदों के रूप—'रोअणह लग्गउ' (३७.७), 'मुणेवा चाहइ' (१.११२), 'उड्डिवि गयउ' (३७.८), 'नेइ लेसइ' (५.८), 'पूरि रहिउ' (१.१०९), 'वीसासि करि' (३८.३२), 'खंचि करि' (३७.४).

कर्तृवाचक '०अणहार' प्रत्यय-'मग्गणहार' (५.८), 'मारणहार' (३८.३२).

लघुतावाचक ०ड प्रत्यय के, जो कि कुत्सा, लालित्य, प्यार इत्यादि को भी व्यक्त करता है अथवा केवल अंग-विस्तारक होता है, उदाहरण ये हैं :—

दिवसडइं (५.६), विमलंड (७.९), वाछडउ (१४.२३), हियडउ (१४.३६), रासुलडउ (१५.२१), भाद्रवडइ (३६.३४), गोरड (२१ ४), दासडिय (२२.४), एकलडी (२३.५), वहुडिय (२८.१३).

क्रमांक ३८ की कृति में हत्थडइं (१२), सद्दडिहिं (२०), मृगडाहं (२९), गहिल्लडी (३९), रुक्खडउ (४५), तातडी (४६), दोसडउ (४८), भग्गडउ (५२), पहरडा (५७); और क्रमांक ३९ की कृति में दंगडए (१), मग्गडउ (५), वेसाहडु (७), हत्थडा (८), कुट्टडी (१३), वोहित्थडउ (१४), ऊमाहडा (१५), छारड (२१), दिहडइ (२३) मिलते है। ये दोनों रचनाएं दोहा-बद्ध हैं और जैसा कि हम सिद्धहेम-व्याकरण-गत अपभ्रंश उदाहरणों से जानते हैं, दोहाबद्ध रचनाओं के एक प्रवाह में स्वार्थिक ०ड० प्रत्यय का आधिक्य रहता था।

आंबुला (२१.७), रासुलडउ (१५.२१) इनमें ०उल० और थोडिलउ (३७.२) में ०इल० ये अंग-विस्तारक प्रत्यय हैं।

## छंदोरचना

१. कडवक-देह का छन्द वदनक : ६+४+४+१ ऐसे गण-विभाग युक्त सोल मात्राओं का चरण (अन्त्य ४ मात्राओं का स्वरूप – ⏑⏑ अथवा – –)। घत्ता का छन्द : ८(=४+४)+१४(=६+४+४; अन्त्य चार मात्राओं का स्वरूप ⏑⏑ –) ऐसे माप के चरणों वाली षट्पदी। सभी कडवकों मे यही व्यवस्था।

२. आरम्भ में एक गाथा (पूर्वदल में (४+४+४+४+४+ ⏑–⏑ अथवा ⏑⏑⏑⏑ + ४+– ; उत्तरदल में छठा गण एकमात्रिक; शेष के लिए वही व्यवस्था), बाद में आदि-घत्ता में षट्पदी की एक तुक जिसमें १०+८+१३ (अन्त ⏑⏑) ऐसा चरण-विभाग। यही छन्द सभी कडवकों की अन्तिम घत्ता में।

कडवक १. कडवक-देह का छन्द पद्धडी (४+४+४+४ : चौथे गण में जगण आवश्यक, दूसरे गण में वैकल्पिक, अन्यत्र निषिद्ध)।

कडवक २. कडवक–देह का छन्द मदनावतार, अपर नाम कामिनीमोहन (–⏑⏑–⏑ ऐसे स्वरूप वाले चार गणों का प्रत्येक चरण)।

कडवक ३. कडवक-देह का छन्द वदनक।
कडवक ४. कडवक-देह का छन्द पद्धडी।
अन्त में दो गथाएं।

३. आरम्भ में आदि घत्ता में षट्पदी की एक तुक, जिसमें १०+८+१३ (अन्त ˘˘˘) ऐसा चरण-विभाग।

कडवक १. ३. कडवक-देह का छन्द पद्धडी।
,, २. ४. ,, ,, ,, मदनावतार।

४. खण्ड १. १५+१५+१३ ऐसी मात्रा-संख्या वाले चरण विभाग युक्त त्रिपदी छन्द. १५ मात्राओं वाले चरण का गणविभाग : ६+४+५ ।१३ मात्राओं वाले चरण का गणविभाग : ६+४+ ˘˘˘।

खण्ड २ छन्द अपदोहक या सोरठाः ११ मात्राएं (गणविभाग ६+४+१, अन्त्य ३ मात्राओं का स्वरूप–˘) विषम चरणों में और १३ मात्राएं (गणविभाग ६+४+३; अन्त्य ३ मात्राओं का स्वरूप ˘˘˘) सम चरणों में। विषम चरण प्रासबद्ध।

खण्ड ३. छन्द वस्तुवदनक (अथवा वस्तुक अथवा रोला)। २४ मात्रओं का चरण। ६+४+˘–˘ अथवा ˘, ˘˘˘+४+६ ऐसा गण-विभाग।

खण्ड ४. छन्द सोरठा। विषम चरणों में चार मात्राओं के बाद क्वचित् गेयता-निमित्त 'ए' अक्षर।

खण्ड ५. छन्द सोरट्ठा। विषम चरणों में अन्त के बाद 'ए' अक्षर गेयतार्थ अधिक।

५. आरम्भ में १३+१६ मात्राओं की आन्तरसमा चतुष्पदी की एक तुक। बाद में अन्त तक, वदनक के दो चरणों और उपर्युक्त चतुष्पदी के चार चरणों के मिश्रण से बनी हुई द्विभङ्गी।

६. आरम्भ में १३+१६ मात्राओं की आन्तरसमा चतुष्पदी की एक तुक। बाद में अन्त तक, वदनक के दो चरणों और उपर्युक्त चतुष्पदी के मिश्रण से बनी हुई द्विभङ्गी।

७. भासा १–४. छन्द वदनक। ठवणि १–२. छन्द दोहा (=सोरठा के समविषम चरणों का विपर्यय)। क्वचित् विषम चरणों के आरम्भ में गेयतार्थ 'त' अक्षर का प्रक्षेप। ठवणि ३ में एक ही तुक है, जिसका छन्द ११–१० मात्राओं की आन्तरसमा चतुष्पदी है। तुक ३२ से ३५ तक का खण्ड हस्तप्रति में भासा कहा गया है, मगर उसका छन्द दोहा है, जो कि अन्यत्र ठवणि में प्रयुक्त किया गया है। ठवणि ४ का छन्द वही है, जो ठवणि ३ का है-अर्थात् १२+१० मात्राओं की आन्तरसमा चतुष्पदी। छठवीं भासा का छन्द अनियमित स्वरूप का मदनावतार ज्ञात होता है। ठवणि ५ की ४२ से ४६ तुकों का छन्द वस्तुवदनक है। ४७ से लेकर अन्तिम तुक तक वदनक छन्द है।

८. आरम्भ में ११+१० मात्राओं की आन्तरसमा चतुष्पदी की एक तुक। बाद में १८ वीं तुक तक वदनक और १२+१० की चतुष्पदी की एक एक तुक के मिश्रण से बनी हुई द्विभङ्गी। अन्तिम १८ वी तुक का छन्द वदनक। सर्वत्र वदनक की पङ्क्तियां गुर्वन्त हैं।

९. छन्द वस्तु (=रड्डा। मात्राके घटक की पहले चरण की आद्य ७ मात्राओं के खण्ड का आवर्तन। दूसरे और चौथे चरण में मात्रासंख्या ११ अथवा १२।

१०. भास १. छन्द वस्तुवदनक; अन्त में एक वस्तु ।

भास २. छन्द वदनक; अन्त में एक वस्तु ।

भास ३. छन्द दोहा; अन्त में एक वस्तु ।

भास ४. छन्द सोरट्ठा (प्रास-रहित); अन्त में एक वस्तु

भास ५. छन्द सोरट्ठा; विषम चरणों में चार मात्राओं के बाद गेयतार्थ 'ए' का प्रक्षेप; क्वचित् सम चरणों के अन्त में भी 'ए' । अन्त में एक वस्तु ।

भास ६. छन्द १६+१६+१३ (या १४) मात्राओं की त्रिपदी ।

११. छन्द १६+१६+११ (या १२) मात्रओं की त्रिपदी ।

१२. पहले खण्ड का छन्द वस्तुवदनक । अन्तिम ५ तुकों में सोरट्ठा (विषम चरणों में चार मात्राओं के बाद 'ए'कार) ।

दूसरे खण्ड का छन्द वस्तुवदनक । अन्तिम दो तुकों में वस्तु या रड्डा

तीसरे खण्ड का छन्द वस्तुवदनक; अन्तिम दो तुकों में वस्तु ।

चौथे खण्ड में चार तुक सोरट्ठे की; बाद में दो वस्तु ।

पाचवें खण्डका छन्द वस्तुवदनक; अन्तिम दो तुक वस्तु की ।

छठे खण्ड का छन्द मदनावतार; अन्तिम एक तुक का छन्द वस्तु ।

सातवें खण्ड का छन्द दोहा; अन्तिम छह तुक सोरट्ठे की ।

१३. आरम्भ में १२+१० की चतुष्पदी और वदनक से बने हुए मिश्र छन्द की एक तुक । बाद में १२+१० को चतुष्पदी की एक तुक का ध्रुवक । बाद में अन्त तक वदनक ।

१४. खण्ड १ और २में मुख्य छन्द वस्तुवदनक, और घात में वस्तु खण्ड ३ में मुख्य छन्द वदनक, और अन्त में (१३वीं तुक) १२+१० की चमुष्पदी की एक तुक । खण्ड ४ (१४वीं तुक से शुरू) में मुख्य छन्द वदनक, और घात में वस्तु । खण्ड ५में छन्द सोरट्ठा (विषम चरणों की चार मात्राओं के बाद 'ए' कार) । खण्ड ६ में मुख्य छन्द १६+१६+१३ की त्रिपदी, और अन्त में एक तुक १२+१० की चतुष्पदी की ।

१५. खण्ड १ में छन्द दोहा (विषम चरणों के बाद 'अनु' का प्रक्षेप; सम चरणों का अन्तिम अक्षर दीर्घ) । खण्ड २ में छन्द मदनावतार । खण्ड ३ में छन्द दोहा (सम चरणों के अन्त में 'त' कार का प्रक्षेप ) । खण्ड ४ में छन्द सोरट्ठा ।

१६. खण्ड १ में छन्द १२+१० की चतुष्पदी और वदनक के मिश्रण से बनी हुई द्विभङ्गी । खण्ड २ का छन्द मदनावतार (३५ वीं तुक में १०+८+१३ की षट्पदी है) । खण्ड ३ में छन्द मदनावतार । खण्ड ४ में छन्द वदनक ।

१७. खण्ड १ में छन्द वस्तुवदनक । ठवणि में वस्तु । खण्ड २ में छन्द १३+१५ (या १६) की चतुष्पदी; ठवणि में वस्तु । खण्ड ३ में छन्द दोहा (तीसरे चरण के आरम्भ में 'त' का प्रक्षेप) । ठवणि में वस्तु । खण्ड ४ में छन्द वदनक ।

१८. १९. छन्द दोहा ।

२०. छन्द ९ (=५+४)+९(=५+४)+१७ (=५+५+५+२) की षट्पदी ।

२१. छन्द दोहा (विषम चरणों के आरम्भ में 'अरे' का प्रक्षेप) ।

२२. आरम्भ में एक दोहा। बाद में सभी भासों में मुख्य छन्द वस्तुवदनक। अन्त में एक दोहा।

२३. छन्द पारणक (अथवा लघु चतुष्पदी) : प्रत्येक चरण में ६+४+५=१५ मात्राएं (अन्तिम तीन मात्राओं का स्वरूप –˘)।

२४. छन्द वदनक और १३+१६ की चतुष्पदी के मिश्रण से बनी हुई द्विभङ्गी। चरणों का अन्त्याक्षर प्रायः दीर्घ। अन्तिम छह चरणों में वदनक।

२५. छन्द १५ (अन्त में –˘) +१३ (अन्त में 'ए' का प्रक्षेप) की चतुष्पदी। विषम चरण प्रास-बद्ध।

२६. छन्द १३ + 'वर' अथवा 'ए'+१३ 'ए'—ऐसे मात्रा-बन्ध वाली चतुष्पदी।

२७. खण्ड १ : प्रथम १५+१३ की चतुष्पदी की दो तुक। बाद में १२ मात्राओं की समचतुष्पदी की एक तुक। बाद में गीता या हरिगीता (प्रत्येक चरण में २+३+४+३+४+३+४+५ (अन्त में-)=२८ मात्राएं) की एक तुक। बाद में १५+१३ की चतुष्पदी की दो तुक। बाद में १२ मात्राओं की समचतुष्पदी की एक तुक। बाद में हरिगीत की एक तुक। बाद में१५+१३ की चतुष्पदी की पाँच कडी। गीत होने से मात्रा-बन्ध शिथिल है।

खण्ड २ के धउल का छन्द वदनक है। खण्ड तीन का छन्द वस्तु है। खण्ड ४ दोहा-बन्ध के आधार पर ध्रुवपद-युक्त गेय रचना।

२८. छन्द १५+१३ की चतुष्पदी। विषम चरण प्रास-बद्ध।

२९. आरंभ में एक मालिनी छन्द (प्रत्येक चरण में ˘˘˘˘˘˘---˘--˘-- ऐसे १५ अक्षर, ८ अक्षरो के बाद मध्य यति; और चरणान्त यति के स्थान प्रासबद्ध) और बाद में हाकलि छन्द (प्रत्येक चरण में ४+४+४+–= १४ मात्राएं, चतुष्कलों में जगण निषिद्ध, गेयतार्थ प्रत्येक चरण के आरम्भ में 'तु' या 'त' का प्रक्षेप) की दो तुक, बाद में अन्त तक ८ (=४+४)+८(=४+४)+७ (=४+-˘) की षट्पदी, जिसमें प्रत्येक अर्ध के आरम्भ में 'त' रखा गया है।

३०. छन्द हरिगीता।

३१. छन्द-प्रकार षट्पदी। प्रत्येक अर्ध में ८ (=४+४)+८ =४+४ +११(=६+४+१, अन्तिम तीन मात्राओं का स्वरूप –˘) प्रत्येक अर्ध के आरम्भ में गेयतार्थ 'त' का प्रक्षेप।

३२. छन्द-प्रकार आन्तरसमा चतुष्पदी। प्रत्येक अर्ध में मात्रासंख्या१६ (=८+८)+११ (=६+४+१; अन्तिम तीन मात्राओं का स्वरूप –˘)।

३३, ३५, ३६. छन्द वस्तु अपर नाम रड्डा।

३४. छन्द मदनावतार।

३६. मुख्य छन्द पद्धडी। अन्तिम तुक में मदनावतार।

३८. छन्द दोहा १–३,५–१०, १२–१४, १६–१७, १९, २१, २५, २९, ३१, ३५, ३७–३९, ४३, ५०, ५२ इन क्रमाङ्क वाली तुकों में। अन्यत्र सोरठा। ५३वीं तुक के छन्द का स्वरूप पाठ की भ्रष्टता के कारण अस्पष्ट है।

३९. मुख्य छन्द दोहा। तुक ३ में वदनक। तुक १२ और १३ में उपदोहक (प्रत्येक अर्ध में १३+१२ मात्राएं)। तुक ४ का छन्द पाठभ्रष्टता के कारण अस्पष्ट।

४०. छन्द षट्पद (अपर नाम छप्पय, दिवड्ढ या सार्ध छन्द, अर्थात् वस्तुवदनक (अपर नाम रोला) और दोहा की द्विभङ्गी।



कुछ दस साल पहले जब मैं मुनि श्री जिनविजयजी ने बहुत सी अद्यावधि अप्रकाशित प्राचीन गुर्जर रचनाओं के सम्पादन के लिये जो विपुल सामग्री इकट्ठी कर रखी थी उसमें से चुन कर एक कृति-संचय सम्पादित करने का कार्य में लगा था तब श्री अगरचन्द नाहटा के साथ इसी बारे में विचारविमर्श हुआ। वे भी इस दिशा में कुछ करने का सोच रहे थे। हम दोनों की सम्पदनार्थ निर्धारित रचनाओं में कुछ तो समान थी और उनके लिए एक ही समान प्रति का आधार था। नाहटाजी ने कितनी एक रचनाएं अन्यान्य पत्रिकाओं में प्रकाशित करने का प्रारम्भ भी कर दिया था। ऐसी प्रकाशित रचनाओं में मुद्रण की अशुद्धियाँ तथा शब्दविभाग, छन्दस्वरूप इत्यादि की दृष्टि से कुछ क्षतियां दिखाई देती थीं। इस सन्दर्भ में हमने सहयोग से प्राचीन गुर्जर कृतियों का एक संचय तैयार करने का तय किया। प्राचीनता और स्वरूपकी विविधता के आधार पर सम्पादनार्थ विविध कृतियों के लिए नाहटाजी ने हस्तप्रतियां सुलभ कर दीं। फलस्वरूप प्रस्तुत संग्रह तैयार हुआ। इसकी बहुत-सी रचनाओं के लिए एक ही हस्तप्रति ज्ञात या उपलब्ध होने से कुछ स्थानों में पाठ अशुद्ध रहा है। और फलस्वरूप छन्द, अर्थ आदि की भी अस्पष्टता ज्ञात होती है। फिर भी ऐसे स्थान अधिक नहीं हैं।

आशा है तेरहवीं–चौदहवीं शताब्दियों के प्राचीन गुर्जर (अर्थात् मारु-गुर्जर) साहित्य के रचना-प्रकार, छन्दोबन्ध, भाषा आदि के अध्ययन के लिए प्रस्तुत संचय उपयुक्त होगा। प्राचीन गुर्जर साहित्यकी प्रारम्भिक रचनाएं प्रकाश में लाने का प्रशस्य प्रयास श्री ची. डा. दलाल ने 'प्राचीन गुर्जरकाव्य संग्रह' के द्वारा किया था। उसके बाद श्री मो. द. देशाई के आकर ग्रन्थ 'जैन गूर्जर कवियो' द्वारा इस दिशा में कार्य करने के लिए एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सहायक साधन उपलब्ध हुआ। मुनि जिनविजयजी ने अनेकानेक प्राचीन प्रतियों की प्रतिलिपि करवा कर एक बडी प्रकाशन योजना तैयार कर रखी थी। मगर स्वास्थ्य और दृष्टि की क्षीणता के कारण वे उसको कार्यान्वित कर न सके। स्वयं नाहटाजी भी कई वर्षों से एक एक करके कुछ रचनाएं पत्रिकाओं में दे रहे हैं। प्रस्तुत संग्रह इसी दिशा में किया गया एक छोटा सा प्रयास है।

इस कार्य में मुनि जिनविजयजी की संचित सामग्री से हमें जो लाभ उठाया है इसलिए हम उनके ऋणी है। इस संचय के प्रकाशन का जो भार श्री लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्या मन्दिर ने उठा लिया और उसके निदेशक एवं हमारे मित्र दलसुखभाई मालवणिया से इस कार्य में विविध प्रकार की जो सहायता हमने पाई (जिसका पाना अब तो मेरा अधिकार सा हो गया है) उसके लिए हम उनके बहुत आभारी हैं। रामानन्द प्रेस के संचालक एवं कार्यकर-गण के सहकार के लिए भी हमारा धन्यवाद।

१ जून, १९७५

हरिवल्लभ भायाणी

# प्राचीन गुर्जर काव्य संचय

## १. केसीगोयम-संधि

१

अत्थि पसिद्ध सुद्ध-सिद्धंते　　कहिउ उत्तरज्झयण-महंते ॥१
केसी-गोयम-धम्म-विचारू　　संधि-बंधि सु कहिज्जइ सारू ॥२
आसि पास-जिण भवण-पसिद्धउ　　तासु सीसु चिहुँ नाण-समिद्धउ ॥३
केसि-कुमारु समण-मुणि-जुत्तउ　　सावत्थिहिँ तिंदुग-वणि पत्तउ ॥४
अणु सिरि-वीरहँ सीस-पहाणूँ　　सुय-केवलि गोयम जगि भाणूँ ॥५
बहु-परिवारि वसुहि विहरंतउ　　तिहिँ पुरि कुट्ठग-वणि संपत्तउ ॥६
नयरि बिहूँ पखि मुणि विहरंता　　पिक्खि परुप्पर मणि संभंता ॥७
जाणिवि गुरु वय-वेस-विसेसू　　अक्खहिँ निय-निय-गुरुहँ असेसू ॥८

तो नाण-पमाणी कारण-जाणी सीसहँ संसय-हरण-कए ।
वय-जिट्ठ गुणेवी लाभ मुणेवी केसि-पासि गोयम वयए ॥९

२

गोयम सीस-संघ-संजुत्तउ　　केसी पेक्खेविणु आवंतउ ॥१०
कुस-तिण-आसण आदरि देई　　विनय करी गोयम बइसेई ॥११
दो-वि मुणिंद उपसम-रस-भरिया　　निय-निय-मुणि-मंडलि परिवरिया ॥१२
ससि-रवि-सरिस-तेय ते सोहइँ　　निम्मल-नाण-गुणइँ जग मोहइँ ॥१३
बिहुँ पखि मिलिय पिखेविणु लोया　　कोऊहलि आवइ स-पमोया ॥१४
'बिहुँ पखि होस्यइ वाद' इसउँ भणि　　गण-गंधव्व मिल्या गयणंगणि ॥१५
तो मुणि-संसय-भंजण-रेसी　　कर जोडेविणु पभणइ केसी ॥१६
'महाभाग गोयम गुण-रासे　　हउँ काइँ पूछउँ तुम्ह-पासे' ॥१७

तो गोयम वुच्चइ 'जं तुम्ह रुच्चइ तं पुच्छेह भदंत लहू' ।
तं निसुणि महेसी पभणइ केसी विणय-धम्म पयडंत बहू ॥१८

---

आरम्भ : ए ६० श्रीकेशीगौतमाय नमः ।

३

'च्यारि महव्वय पासि पयासिय तेह जि पंच वीर-जिण-भासिय ॥१९
काज तु एक मुक्ख साहेवउँ किणि कारणि बिहुँ मग्गि वहेवउँ' ॥२०
'रिसह-कालि जिय ऋजु-जड हुंता मज्झिम पुणि रिजु-पन्न महंता ॥२१
संपइ ते वंकुड-जड गणियइ तिणि कारणि बिहुँ परि वय भणियइ ॥
ऋजु-जड धम्म दुहेलउ लक्खहिँ वंकुड-जड दुख-लक्खहिँ रक्खहिँ ॥२३
मज्झिम-कालि जीव ऋजु-पन्ना सुखि लक्खहिँ सुखि रक्खहिँ धन्ना' ॥
'साहु साहु गोयम तुह पन्ना एह भंति मह चित्तह छिन्ना ॥२५
अन्न-वि एग अत्थि संदेहू तं पुण गोयम मज्झ कहेहू' ॥२६
तो गोयम वुच्चइ 'जं तुम्ह रुच्चइ तं पुच्छेह भदंत लहू' ।
तं निसुणि महेसी पभणइ केसी विणय-धम्म पयडंत बहू ॥२७

४

'एक ज इच्छा-वेस वहिज्जइ अवर पमाणोपेतु कहिज्जइ ॥२८
चरण चरंतह नत्थि विसेसू किणि कारणि किउ बिहुँ परि वेसू' ॥२९
'जेह तणउँ मन निश्चल होई तिह मनि वेस विसेस न कोई ॥३०
जे चल-चित्त कया-वि चलंते ते बिहुँ वेसि विसेस वि लंते ॥३१
निश्चल-मनि भरहेसर-राओ विणु मुणि-वेसहँ केवलि जाओ ॥३२
पसन्नचंद ज़ो झाणहु चलियउ वेस-विसेस देखि सो वलियउ' ॥३३
'साहु साहु गोयम०' ॥३४–३५
'तो गोयम वुच्चइ०' ॥३६

५

'गोयम सत्तु-सेणि धावंती दीसइ तुब्भ-भणी आवंती ॥३७
स्वर्गि मर्ति पायालि वदीती सा तइँ एकलडइ किम जीती' ॥३८
'एकइँ पंच पंचि दस पाडिय दस जिणि सेस-सत्तु निद्धाडिय' ॥३९
केसि कहइ 'रिउ किसा कहीजइँ' तो गोयम-गुरु ते पयडीजइँ ॥४०
'जे कसाय इंदिय-रिउ भणियइँ इक मनि जीतइ ते सवि जिणियइँ ॥४१
जं मण-विण विहुँ वंध न लागइँ जिम बिहुँ भाई सुणियइ आगइँ ॥४२
'साहु साहु गोयम०' ॥४३–४४
'तो गोयम वुच्चइ०' ॥४५

६

'पासि वंधि बाँधिउ इह-लोगो दीसइ दीण निहीण स-सोगो ॥४६
सो तइँ पास-वंध किम छिंदिउ जं तुह दीसइ मनि आणंदिउ' ॥४७
'पास-वंध मइ मूलह तोडिउ आपणपउ आपइ जि विछोडिउ' ॥४८
'पास किसिउ' केसी इम भासइ तउ गोयम-गुरु ते जि पयासइ ॥४९
मोह-पास पसरंत-सणेहू वर-वेरग्ग-खग्गि छिंदेहू ॥५०
मोह-बद्ध जाणंतउ मूझइ बंभदत्त जिम किम-इ न बूझइ' ॥५१
'साहु साहु गोयम०' ॥५२–५३
'तो गोयम वुच्चइ० ॥५४

७

देहुब्भव विस-वेली महंती तिहुयण-तरु-छाया विहरंती ॥५५
विसमय-फल-दल-कंदल-मूली सा तइ गोयम किम ऊमूली ॥५६
'मइँ विस-वेलि-मूल खणि सोहिउ तउ हउँ तसु विस-त्राइ न मोहिउ' ॥५७
'वेली किसी' इम पूछइ केसी तउ गोयम-गुरु कहइ महेसी ॥५८
'भव-तिण्हा विस-वेलि भणीजइ विसय-मूल संवेगि खणीजइ ॥५९
जं जगि विसय-पिपासा-नडिया दो-वि खुवन्नकार भवि पडिया' ॥६०
'साहु साहु गोयम०' ॥६१--६२
तो गोयम वुच्चइ० ॥६३

८

'झाल-कराल जलइ जा अग्गी संतावइ देहंतरि लग्गी ॥६४
सा तइ गोयम किम उल्हाविय जं तुह तणु दीसइ अण-ताविय' ॥६५
'सा मइँ मेह-नीरि उल्हाविय तउ तिणि मह तणु नहु संताविय' ॥
भणइ केसि 'के पावग-पाणी' गोयम कहइ अमियमइ वाणी ॥६७
'कोव जलण जिण जलहर वाणी जाणेवउ सुय सीयल पाणी ॥६८
कोवि जलंतु खवग अहि थाई नागदत्त उवसमि सिवि जाई ॥६९
'साहु साहु गोयम० ॥७०–७१
तो गोयम वुच्चइ० ॥७२

९

'दुद्दम दुट्ठ तुरंगम अच्छइ मागु मेल्हि उमागिइँ गच्छइ ॥७३

गोयम तीणि तुरंगमि चडियउ तुहु कहि किम उम्मग्गि न पडियउ' ॥७४
'मइँ सु तुरंगम दमि वसि कीधउ तो हउँ तीणि उमागि न लीधउ' ॥७५
'आसु किसउ' केसी पूछेई तउ तसु गोयम ऊतर देई ॥७६
'चंचल चित्त तुरंगम जाणउ सो-इ जि एकु दमी वसि आणउ ॥७७
राम दमी मनु तिम वसि कीधउ जिम सीतेंद्रि उमागि न लीधउ' ॥७८
'साहु साहु गोयम०' ॥७९–८०
'तो गोयम वुच्चइ०' ॥८१

१०

'दीसइँ माग अणेग अतुल्ला जीहिँ जीव भव भमडहिँ भुल्ला ॥८२
निय निय मागु भलउ सवि बोलइँ गोयम किम तुम्ह तेहि न डोलइँ' ॥
'माग कुमाग सवे हूँ ज़ाणउँ मेल्हि कु-माग सु-माग वखाणउँ' ॥८४
'मागु किसिउ' केसी इम जंपइ तं सुणि गोयम एम पयंपइ ॥८५
'मागु जिसउ जिणवरि जि कहिज्जइ अवर कु-माग न तेहिँ गमिज्जइ ॥८६
सुलसा इह मनु मागि जि लागउँ अंबड-वयणिहि किमइ न भागउँ ॥८७
'साहु साहु गोयम०' ॥८८-८९
तो गोयम वुच्चइ० ॥९०

११

'जे नर-नारी नीरि निमज्जहिँ लोल-वेल-कल्लोल हणिज्जहिँ ॥९१
तीह जु होइ सरणागय-ताणूँ गोयम को अच्छइ सो ठाणूँ' ॥९२
'अंतर-दीव पवर छइ एगो जत्थ न पहवइ सो जल-वेगो' ॥९३
केसि कहइ 'जल-दीवु ति कइसा' गोयम पभणइ पयडउ जइसा ॥९४
'भव सायर जल पातक कम्मू अंतर-दीव-सरीखउ धम्मू ॥९५
दृढप्रहारि किउ पाप पयंडू धम्म-पहाविइँ किय सय-खंडू' ॥९६
'साहु साहु गोयम०' ॥९७–९८
तो गोयम वुच्चइ० ॥९९

१२

'वेडुलडी बहुविह पूरिज्जइ एक तरहिँ एक जलहि निमज्जइ ॥१००
सा वेडी कहि किम जाणीजइ जिणि सायरु निश्चइँ लंघीजइ' ॥१०१
'जा निच्छिद्दि नीरि न भरीजइ तिणि वेडी जल-रासि तरीजइ' ॥१०२

पूछइ केसी तरीय-विसेसू बोलइ गोयम 'कहउँ असेसू ॥१०३
अकय-दुकय जल-संगह-देहू भव-जल-तरण-तरी-सम एहू ॥१०४
आसवि भव-संवरि सिव थाए कंडरीक-पुंडरीकहँ न्याए' ॥१०५
'साहु साहु गोयम०' ॥१०६-१०७
तो गोयम वुच्चइ० ॥१०८

१३

अंधयार घण घोर भयंकर गोयम पूरि रहिउ भवणंतर ॥१०९
अच्छइ कोइ जु तिमर हरेसिइ महि-मंडलि उज्जोय करेसिइ' ॥११०
'ऊगिउ अच्छइ एक जु भाणूँ सो करिसिइ उज्जोय पहाणूँ' ॥१११
केसी भाणु मुणेवा चाहइ तक्खणि गोयम-गुरु तं साहइ ॥११२
'वद्धमाण-जिणि निम्मल-नाणूँ उदयवंत जाणेवउ भाणूँ ॥११३
महु मणि मिच्छा-तिमिर हरंतउ वीर-तरणि अवयरिउ तुरंतउ' ॥११४
'साहु साहु गोयम०' ॥११५-११६
तो गोयम वुच्चइ० ॥११७

१४

'जम्मण-मरण-रोगि जग पीडिउ दीसइ दुक्ख-निरंतरि भीडिउ ॥११८
गोयम अच्छइ कोइ पएसो जत्थ नही जर-मरण-पवेसो' ॥११९
'ठाण एग छइ उत्तिम लोए जहिँ जर-मरण-पवेस न होए ॥१२०
केसी जंपइ 'किसउ सु ठाणूँ' गोयम तासु करइ वक्खाणूँ ॥१२१
'सिद्धि-सिलोवरि अत्थि पहाणूँ मुक्ख एक अजरामर ठाणूँ ॥१२२
साचइ जम्मण-मरण जु वीहइ सिवकुमार जिम सो सिवु ईहइ' ॥१२३
'साहु साहु गोयम तुह पन्ना सयल भ्रंति मह चित्तह छिन्ना ॥१२४
इम भणि कीयउ कम्म-निवेसू केसि लियइ गोयम-वय-वेसू ॥१२५
इम करवि विचारू संजम-भारू पालेविणु जे मुक्खि गय ।
ते गोयम-केसी चित्ति निवेसी झायहु भवियाणंदमय ॥१२६

*

---

अंत : इति केसीगोयमसंधिः समाप्ता ॥ पं० श्रीश्रीश्रीहेमसिहेन मुनिवराणं शिष्येणि लिषिते ॥ ८५२२९३१०४८१०३२२१०५४३२२२८१२२८१६२७५९२७२ सुभं भवतुं । कल्याणमस्तुं ।

# २. नमयासुंदरि-संधि

कर्ताः जिनप्रभसूरि　　　　　　　　　　　　　　　रचना-समयः ई. सं. १२७२

अज्ज वि जस्स पहावो वियलिय-पावो य अखलि[1]य-पयावो ।
तं वद्धमाण-तित्थं नंदउ भव-जलहि-वोहित्थं ॥१

*

पणमिवि पणइंदह　वीर-जिणिंदह　　चरण-कमलु सिव-लच्छि-कुलु ।
सिरि-नमया-सुंदरि　गुण-जल-सुरसरि　किंपि थुणिवि लिउँ जम्म-फलु ॥

[१]

सिरि-वद्धमाणु-पुरु अत्थि नयरु　तहिँ संपइ नरवइ धम्म-पवरु ।१
तहिँ वसइ सु-सावगु उसहसेणु　अणुदिणु जसु मणि जिणनाह-वयणु ।२
तव्भज्ज-वीरमइ-कुक्खि-जाय　दो पवर पुत्त तह इक्क धूअ ।३
सहदेव-वीरदासाभिहाण　रिसिदत्त पुत्ति गुण-गण-पहाण ।४
नहु देइ सिट्ठि मिच्छत्तिआणं[2]　रिसिदत्त इब्भ-पुत्ताइयाण ।५
अह कूववंद-नयरागएण　परिणीअ कवड-वर-सावएण ।६
वणिउत्त-रुद्ददत्ताभिहेण　तहिँ पत्त चत्त-धम्मा कमेण ।७
अम्मा-पिईहिँ परिवज्जिआइ　हुउ पुत्तु महेसरदत्तु ताइ ।८
पुरि वद्धमाणि सहदेव-घरिणिं[3]　सुंदरि नमया-नइ-न्हाण-करणि ।९
उपन्नु[4] मणो[र]हु पिअयमेण　गन्तूण तत्थ पूरिउँ[5] कमेण ।१०
गब्भाणुभावि तहिँ रहिउँ[6] चित्तु　सहदेविहिँ नमयापुरु स-वित्तु ।११
तहिँ कारिउ जिण-चेइउँ[7] पवित्तु　मिच्छत्त-राय-जयपत्तु पत्तु ।१२
अह नमयासुंदरि सुंदरीइ　धूआ पसूअ गुण-सुंदरीइ ।१३
लावन्न-रूव-निरुपम-कलाहिँ　तहिँ वद्धइ नमया निम्मलाहिँ ।१४
पिअ-माइ-पमुहु सयलु वि कुडुंबु　आणाविउ तहिँ पुरि निव्विलम्बु ।१५
उच्छाहिउ रिसिदत्ताइ पुत्तु　ववसाइ महेसरदत्तु पत्तु ।१६
आवज्जिउँ[8] गुणिहिँ सु-सावयत्तु　पडिवज्जिउँ[9] रंजिउ ताहँ चित्तु[10] ।१७
नमया परिणीअ महेसरेण　तउ कूववंदि पहुतउ महेण ।१८
रिसिदत्त तीइ कय एग-चित्तं　जिणनाह-धम्मि सासुरय-जुत्त ।१९

---

अशुद्ध मूल-पाठः १-अखलिय. २. मिच्छत्तीआण. ३. °घरणि. ४. उपन्नु. ५. पूरीउ. ६. रहीउ. ७. चेईउ. ८. आवज्जीउ. ९. वज्जीउ. १०. °चित्तु.

